एतानीह नगस्यास्य शिलासंकटशालिनः ॥ ३६ ॥
शिखराणि महेन्द्रस्य स्थिराणि च महान्ति च ।
येषु वेगं गमिष्यामि महेन्द्रशिखरेष्वहम् ॥ ३७ ॥
नानाद्रुमविकीर्णेषु धातुनिष्पन्दशोभिषु ।

'शिलाओंके समूहसे शोभा पानेवाले केवल इस महेन्द्र-पर्वतके ये शिखर ही ऊँचे-ऊँचे और स्थिर हैं, जिनपर नाना प्रकारके वृक्ष फैले हुए हैं तथा गैरिक आदि धातुओंके समुदाय शोभा दे रहे हैं। इन महेन्द्र-शिखरोंपर ही वेगपूर्वक पैर रखकर मैं यहाँसे छलाँग मारूँगा ॥ ३६-३७½ ॥

एतानि मम वेगं हि शिखराणि महान्ति च ॥ ३८ ॥
प्लवतो धारयिष्यन्ति योजनानामितः शतम् ।

'यहाँसे सौ योजनके लिये छलाँग मारते समय महेन्द्र-पर्वतके ये महान् शिखर ही मेरे वेगको धारण कर सकेंगे' ॥ ३८½ ॥

ततस्तु मारुतप्रख्यः स हरिर्मारुतात्मजः ।
आरुरोह नगश्रेष्ठं महेन्द्रमरिमर्दनः ॥ ३९ ॥

यों कहकर वायुके समान महापराक्रमी शत्रुमर्दन पवन-कुमार हनुमान्‌जी पर्वतोंमें श्रेष्ठ महेन्द्रपर चढ़ गये ॥ ३९ ॥

वृतं नानाविधैः पुष्पैर्मृगसेवितशाद्वलम् ।
लताकुसुमसम्बाधं नित्यपुष्पफलद्रुमम् ॥ ४० ॥

वह पर्वत नाना प्रकारके पुष्पयुक्त वृक्षोंसे भरा हुआ था, वन्य पशु वहाँकी हरी-हरी घास चर रहे थे, लताओं और फूलोंसे वह सघन जान पड़ता था और वहाँके वृक्षोंमें सदा ही फल-फूल लगे रहते थे ॥ ४० ॥

सिंहशार्दूलसहितं मत्तमातङ्गसेवितम् ।
मत्तद्विजगणोद्घुष्टं सलिलोत्पीडसंकुलम् ॥ ४१ ॥

महेन्द्र पर्वतके वनोंमें सिंह और बाघ भी निवास करते थे, मतवाले गजराज विचरते थे, मदमत्त पक्षियोंके समूह सदा कलरव किया करते थे तथा जलके स्रोतों और झरनोंसे वह पर्वत व्याप्त दिखायी देता था ॥ ४१ ॥

महद्भिरुच्छ्रितं शृङ्गैर्महेन्द्रं स महाबलः ।
विचचार हरिश्रेष्ठो महेन्द्रसमविक्रमः ॥ ४२ ॥

बड़े-बड़े शिखरोंसे ऊँचे प्रतीत होनेवाले महेन्द्र पर्वतपर आरूढ़ हो इन्द्रतुल्य पराक्रमी महाबली कपिश्रेष्ठ हनुमान् वहाँ इधर-उधर टहलने लगे ॥ ४२ ॥

पादाभ्यां पीडितस्तेन महाशैलो महात्मना ।
रराज सिंहाभिहतो महान् मत्त इव द्विपः ॥ ४३ ॥

महाकाय हनुमान्‌जीके दोनों पैरोंसे दबा हुआ वह महान् पर्वत सिंहसे आक्रान्त हुए महान् मदमत्त गजराजकी भाँति चीत्कार-सा करने लगा (वहाँ रहनेवाले प्राणियोंका शब्द ही मानो उसका आर्त्त चीत्कार था) ॥ ४३ ॥

मुमोच सलिलोत्पीडान् विप्रकीर्णशिलोच्चयः ।
वित्रस्तमृगमातङ्गः प्रकम्पितमहाद्रुमः ॥ ४४ ॥

उसके शिलासमूह इधर-उधर बिखर गये। उससे नये-नये झरने फूट निकले। वहाँ रहनेवाले मृग और हाथी भय-से थर्रा उठे और बड़े-बड़े वृक्ष झोंके खाकर झूमने लगे ॥ ४४ ॥

नानागन्धर्वमिथुनैः पानसंसर्गकर्कशैः ।
उत्पतद्भिर्विहंगैश्च विद्याधरगणैरपि ॥ ४५ ॥
त्यज्यमानमहासानुः संनिलीनमहोरगः ।
शैलशृङ्गशिलोत्पातस्तदाभूत् स महागिरिः ॥ ४६ ॥

मधुपानके संसर्गसे उद्धत चित्तवाले अनेकानेक गन्धर्वोंके जोड़े, विद्याधरोंके समुदाय और उड़ते हुए पक्षी भी उस पर्वतके विशाल शिखरोंको छोड़कर जाने लगे। बड़े-बड़े साँप बिलोंमें छिप गये तथा उस पर्वतके शिखरोंसे बड़ी-बड़ी शिलाएँ टूट-टूटकर गिरने लगीं। इस प्रकार वह महान् पर्वत बड़ी दुरवस्थामें पड़ गया ॥ ४५-४६ ॥

निःश्वसद्भिस्तदा तैस्तु भुजगैरर्धनिःसृतैः ।
सपताक इवाभाति स तदा धरणीधरः ॥ ४७ ॥

बिलोंसे अपने आधे शरीरको बाहर निकालकर लंबी साँस खींचते हुए सर्पोंसे उपलक्षित होनेवाला वह महान् पर्वत उस समय अनेकानेक पताकाओंसे अलंकृत-सा प्रतीत होता था ॥ ४७ ॥

ऋषिभिस्त्राससम्भ्रान्तैस्त्यज्यमानः शिलोच्चयः ।
सीदन् महति कान्तारे सार्थहीन इवाध्वगः ॥ ४८ ॥

भयसे घबराये हुए ऋषि-मुनि भी उस पर्वतको छोड़ने लगे। जैसे विशाल दुर्गम वनमें अपने साथियोंसे बिछुड़ा हुआ एक राही भारी विपत्तिमें फँस जाता है, वही दशा उस महान् पर्वत महेन्द्रकी हो रही थी ॥ ४८ ॥

स वेगवान् वेगसमाहितात्मा
हरिप्रवीरः परवीरहन्ता ।
मनः समाधाय महानुभावो
जगाम लङ्कां मनसा मनस्वी ॥ ४९ ॥

शत्रुवीरोंका संहार करनेवाले वानरसेनाके श्रेष्ठ वीर वेगशाली महामनस्वी महानुभाव हनुमान्‌जीका मन वेगपूर्वक छलाँग मारनेकी योजनामें लगा हुआ था। उन्होंने चित्तको एकाग्र करके मन-ही-मन लङ्काका स्मरण किया ॥ ४९ ॥

इत्यार्षे श्रीमद्रामायणे वाल्मीकीये आदिकाव्ये किष्किन्धाकाण्डे सप्तषष्टितमः सर्गः ॥ ६७ ॥

इस प्रकार श्रीवाल्मीकिनिर्मित आर्षरामायण आदिकाव्यके किष्किन्धाकाण्डमें सरसठवाँ सर्ग पूरा हुआ ॥ ६७ ॥

किष्किन्धाकाण्डं सम्पूर्णम्